उन लंगूरों और ऊँची दीवारों को बड़े गौर से देखता।

भागलपुर आये अभी कुछ दिन हुए थे। जेल मुझे असह्य प्रीतत हो रहा था। और तब मैं मुक्ति ही के लिये विशेष रूप से गायत्री को जपने में लग गया। सुबह, शाम स्नान के बाद, अपने वार्ड के पीछे एकान्त में कम्बल पर आसन लगा बैठ जाता और घन्टों गायत्री जपता, फिर अकेले उसीमें लीन रहता। यह सिलसिला अभी पूरा एक महीना भी नहीं चल पाया था कि जेल के चपरासीने एक दिन आकर सूचना दी कि आपको अमानत पर रिहाई के लिये आज ही तार द्वारा आदेश आया है। मैं स्वयं व आश्चर्य से चकित हो गया। मेरे सामने गायत्री का बद साहाह मूर्तिमान होउठा। मैंने भक्तिपूर्ण उसे प्रणाम किया जेल से विदा हो घर आने पर एक रोज जज साहब के इजलास में हाजिर हुआ। अन्तमें मैं जेल से पूर्ण तया छुटकारा पा गया।

---

# निराशा में आशा।

( श्री प्रकाश नारायणजी मिश्रा, मुन्द्रावज )



मुझे १० वर्ष की अवस्था में गायत्री मंत्र की दीक्षा दी गई थी और जभी से मैं इस महा मंत्र की साधना करता हूं मैंने इसका लाभ स्वयं आंखों देखा है। मेरे विद्यार्थी जीवन का अनुभव है कि मैं कक्षा १० में अध्ययन करता था कि दैवी कुचक्रसे छमाही परीक्षा के समय मेरे परिवार के आधार मेरे ताऊजी का स्वर्गवास होगया। पीरक्षा न देसका और इसके ३ माह बाद ही मेरे पिताजी का देहान्त होगया मेरे अध्ययन में महा संकट उपस्थित हुए जब मेरे पिताजी का देहान्त हुआ वार्षिक परिक्षा के केवल २५ दिन रह गये थे। परन्तु मैं इसी महा मंत्र के विश्वास पर डटा रहा पिताजी की क्रिया समाप्त कर परीक्षा देने गया सफल होने की कोई आशा न थी पर पीरक्षा के पश्चात ग्रीष्मावकाश में मैंने इस महामंत्र की साधना बढ़ा दी और इसी के प्रभाव से मैं परिक्षा में सफल होगया।

इसके पश्चात मैंने जितने भी कार्य इस मंत्र के विश्वास पर किये अभी तक सफल होते गये हैं।

मेरे एक पितामह थे उनको गायत्री का ही इष्ट था एक बार वे शत्रुओं के कुचक्र में पड़ गये थे और शत्रु उनको जेल भिजवाने का प्रयत्न कर रहे थे परन्तु सवा लक्ष महा मन्त्र के जप से वे इस कुचक्र से बच गये और उनका शत्रु नष्ट होगया यह मेरे आंखों देखा अनुभव है। वे प्रति दिन १० माला जपा करते थे उनका देहान्त अभी ३ अप्रेल ४८ को हुआ है, मृत्यु पर्यन्त भी उनके मुख की आभा ऐसी जान पड़ती थी मानो हँस रहे हैं। इस महा मंत्र के विषय में जितना लिखा जाये कम है।

---

# दिव्य तेज का दर्शन।

( श्री वासुदेव पांडे कन्नौज )

—+—

मैं अपने उपनयन काल से अब तक अस्वस्था-वस्था के अतिरिक्त नियमित रूप से १ बार १०८ बार गायत्री जप करता आया हूं जिससे मुझे अत्यन्त बल शान्ति का अनुभव हुआ है, विगत सम्वत् १९९६ तक १४ मास पर्यन्त उपवास करके प्रतिदिन १००० मन्त्र जप करता था उस समय मुझे अपने में एक अपूर्व तेज दिखाई देता रहा। हमें ही क्या सब पासपड़ोस के भक्त बनकर श्रद्धापूर्वक सब प्रकार से सेवा करते रहे। ऐहलौकिक कार्य ऐसी सफलता से पूर्ण हुये हैं जिनका वर्णन करना एक विशाल ग्रंथ बनाना है। मैं कोई विशेषानुष्ठान न करके साधारण स्थिति में रहकर ही सन्ध्योपासन करके तीन ओंकार युक्त गायत्री मंत्र जप करता हूं। हां मुद्रायें आदि अन्त में अवश्य कर लेता रहा हूं।

---

# प्रेतात्मा का शमन

( पं० धारादत्तजी शास्त्री, वेदान्ताचार्य, बाराणसी काशी )



मेरे पितामह दादा, मेरठ निवासी पं० श्री कन्हैयालालजी ब्रह्मचारी साधारण पंडित व्यक्ति थे। किन्तु गायत्री के पक्कोपासक थे, प्रातः ४ बजने से १० बजे तक गायत्री जप में ही संलग्न रहते थे। करीब २० वर्ष पूर्व की घटना है। हम लोग बीकानेर राज्यान्तरगत हनुमानगढ़ के पास एक गांव में रहते थे। रात का समय था, (करीब २।। या ३ बजे का) कुँए पर पानी लेने जारहे थे। मैं भी साथ में था। उसी समय एक प्रेतात्मा ने मुझ पर आक्रमण करना चाहा। वह पहले वृहत शूकर बनकर आया। पश्चात् महिष (भैंसा) बना। यह देखकर ब्रह्मचारी जी ने मुझे अपने सामने कर लिया। तब वह मनुष्य रूप धारण कर हमारे साथ चलने लगा। ब्रह्मचारीजी निर्भय एवं शान्त हो अपने मार्ग पर चल रहे थे। वह अनेक प्रकार के रूप दूर ही दूर से प्रकट करता रहा। मैं भी यह विचित्र तमाशा देखकर दंग था।

कुँए पर आकर ब्रह्मचारीजी ने जल से मण्डल बनाकर मुझे बैठा दिया। और स्वयं नित्यनियमों में लग गये।

मैंने सुस्पष्ट देखा कि वह प्रेतात्मा कभी मुख से कभी शिर से भयंकर अग्निज्वाला फेंकता है। कभी मनुष्य, कभी हिंसक जन्तु बनकर भयोत्पादन करताहै। यह भ्रम नहीं था, सत्यघटना थी। और करीब १—१।। घन्टे तक, वह अपना अनेक प्रकार का प्रदर्शन करता रहा।

क्षणिक घटना में भ्रम हो सकता है। इतने समय तक होने वाली घटना को कैसे भ्रम मान सकते हैं। वह भी तब जब हम पूर्ण होश में बुद्धि पूर्वक अध्ययनकरें। जब मैंने बाबा से पूछा कि वह कौन था, तब उन्होंने कह दिया वह प्रेतात्मा था हम लोगों से छेड़ना चाहता था। हमने पूछा कि आप से कुछ न कह सका, तब उन्होंने कहा कि बेटा यह गायत्री मंत्र का प्रभाव है। ऐसे २ अनेक भी आवें तो हमारा कुछ न बिगाड़ सकेंगे। तब हमने कहा कि वह मन्त्र हमें भी दे दो, तो उन्होंने कहा कि जब तुम्हारा अनेक करायेंगे तब वह मन्त्र तुम्हें देंगे।

---

# जप मात्र से रोग मुक्ति।

( डा० रामकृष्ण आर्य, लखनऊ )



गायत्री की साधना को निरन्तर कई महीने तक किया अरसा १४ मास का हुआ। अब अपना रोज का कर्म है प्रातः सायं दोनों समय गायत्री का जाप। कोई नियत संख्या नहीं है, दिन में किसी समय भी मनमें चिन्तन रहता है या गुन गुनाया करता हूं।

अब कोई भी दुख महसूस नहीं होता गायत्री ध्यान में रहने से दुख भूला रहता है। किसी भी आकस्मात घटना के घट ने से घबराहट पैदा नहीं होती। मेरा साहस बहुत बढ़ गया है।

हमारे एक मित्र हैं पं० जीवनलाल अवस्थी महानगर लखनऊ। उनके गांव में बीमारों की सेवा का सौभाग्य हमें प्राप्त है। वहीं पर एक स्त्री को सात मास का गर्भ था। उस कठिन रोग ग्रस्त हुई का केस मेरे ही हाथमें था। जब मैं रात को १०बजे हालत देखने गया तो दांती बंध गई थी कोई उपचार न करके मैंने गायत्री जप करना शुरू किया आधे घंटे बाद देखा तो मरीज का टेम्परेचर १०० था दांती खुल चुकी थी रोगिणी अच्छी होगई ऐसे ही और भी कई रोगियों पर गायत्री के चमत्कारिक प्रयोग हुए उनकी कितनी ही कठिनाइयों में सहायता करता हूं।

---

## स्वस्थता और सात्विकता।

(श्री डाह्याभाई रामचन्द्र मेहता, अहमदाबाद)

मुझे गायत्री माता की उपासना में बहुत लाभ हुआ है। गायत्री उपासना ही मेरा नित्य नियमित विधान है। मैंने गायत्री उपासना का यथा शक्ति प्रचार भी किया है जिससे बहुत लोगों ने लाभ उठाया है। कई आदमियों को गायत्री उपासना से स्वप्न द्वारा उनके प्रश्नों के साफ साफ उत्तर मिले हैं। अनेकों को गायत्री द्वारा मनोवाञ्छित लाभ हुए हैं।

श्री गायत्री माता की कृपा से मेरी आयु ७७ वर्ष होने पर भी शरीर अच्छा है। मन, वाणी कर्म सब में स्वस्थता और सात्विकता है और सब कार्य अच्छी तरह चल रहा है।

## गायत्री साधना से भाग्योदय।

(पं० भूरेलाल ब्रह्मचारी, वैद्य, हर्रई छिंदवाड़ा)

स० १९९५,९६ का जिक्र है कि पं० नर्मदाप्रसाद शास्त्री भदरस, कानपुर के रहने वाले थे भाग्यवश हर्रई के राज मंदिर में आकर पुजारी होगए थे, उनकी उद्भट विद्वत्ता पर मैं मुग्ध होगया, और उनसे विनय की कि मैं इस वक्त निठल्ला हूं व्यर्थ आ आकर आपका समय बर्बाद किया करता हूं, कोई ऐसा उपाय बताइये कि मेरा लोक परलोक दोनों बनें। उन्होंने कृपाकर मुझ से कहा कि गायत्री का जप किया करो मैंने उनके आदेशानुसार गायत्री पूजन शुरू किया और सवा लाख गायत्री का मंत्र जपने का संकल्प किया, दिन रात में जब निश्चिन्त होता था उसी वक्त स्नान कर साधना करता था, जितने दिन मैंने साधना की उतने दिन एक प्रकार का उल्लास सा मेरे दिल में बना रहता था और आनन्द मय दिन व्यतीत करता था।

इसके बाद ही मैं रोजी से लग गया पं० जी का कहना मुझे अच्छी तरह याद है कि जो भी कुछ निश्चय होगया है उसका फल अवश्य मिलेगा। रोजी से आज तक उत्तरोत्तर मेरी वृद्धि होकर धनधान्य से परिपूर्ण हूं। जिस कार्य में हाथ डालता हूं उसी में भगवान की दया से सफलता हुई और होती जाती है अनेक तरह के संकटों का निवारण आप ही आप हो जाता है इतना तो अनुभव मेरे खुद का गायत्री मंत्र जप करने का है।

## गायत्री की कृपा से प्रिंसिपल बना।

(पं० लक्ष्मीकान्त झा व्याकरण साहित्याचार्य, झांसी)

यह सेवक मिथिला के (दरभङ्गा) चौमथ ग्राम वास्तव्य-राज ज्योतिषी पण्डित प्रकाण्ड श्रीयुत कृपालु झा का लक्ष्मी कान्त झा नामक पुत्र है। यह यज्ञोपवीत संस्कार के अनन्तर गृहोपदेश से ही कुछ गायत्री मन्त्र जप किया करता था। किन्तु दैव योग से भारताकाश में देदीप्यमान पण्डित प्रवर स्वर्गीय दिवाकर दत्त चतुर्वेदी से शब्द शास्त्र पढ़ने खगड़िया (मुंगेर) गया। वहां श्यामा के प्रसाद भूत श्यामादत्तजी का गायत्री मन्त्र पर सुन्दर प्रवचन हुआ। उस प्रवचन का पूर्ण प्रभाव इस सेवक पर पड़ा। उसी दिन मैंने प्रतिज्ञा की कि आज से १००० एक सहस्त्र गायत्री मन्त्र जप करके ही पठन पाठन करूँगा। उस समय मैंने मध्यमा परीक्षा पास करली थी। गायत्री माता की ऐसी कृपा हुई कि पढ़ने में चित्त अधिक लगने लगा उसी वर्ष से आचार्य तक प्रथम श्रेणी में ही नाम निकला। तथा नाम निकलने के पूर्व ही १९३८ ई० में श्रीरामचन्द्र सारस्वत संस्कृत पाठशाला पारेश्वर झांसी से प्रधानाध्याय की स्वीकृति मिली। किन्तु यहां आकर गायत्री माता की सेवा में कुछ न्यूनता कर दी। परन्तु गायत्री माता का अनुराग इस पुत्र पर अधिक था। अतः एक मित्र मिल गये। मित्र

ने कहा कि लश्कर में आपकी ओर के ओझाजी आयेहैं। वे विपरीत प्रत्यङ्गिरा सिद्ध किये हुएथे। एक सेठ का एक मात्र पुत्ररत्न १६ वर्ष का था। उसके भाईने शत्रुता से ओझाजी से मिलकर उस बच्चे पर विपरीत प्रत्यङ्गिरा का प्रयोग करवाया। तीसरे दिन वह सेठ का बेटा जमीन पर बेहोश होकर गिर पड़ा। उस समय हाहाकार सुनकर एक ब्रह्म-निष्ठ, गायत्री जापी ब्राह्मण वहां आ पहुंचे। उन्होंने पूछा क्या बात है। सब समाचार ज्ञात होने पर ब्राह्मण ने गायत्री मन्त्र से छींटा दिया। जल के पड़ने से वह बालक उठकर होश में आया। फिर ब्राह्मण के निकलने पर वही दशा हुई। इस प्रकार तीन बार होने पर सेठ ब्राह्मण के चरणों पर अपना शिर रख दिया। ब्राह्मण ने कहा मैं जादू टोना नहीं जानता केवल नित्य गायत्री मन्त्र १००० एक सहस्र जप करता हूं। यदि मेरे रहने से तेरा बेटा बच जाय तो लो ६ दिन गायत्री मन्त्र का अनुष्ठान करता हूं। फल यह हुआ कि छठे दिन भगवती ने प्रयोग कर्ता के शिर को पेंठकर प्राण ले लिया। वह बालक बच गया। इस सच्ची घटना को सुनकर फिर भी मैंने अपने नियमानुसार जप आरम्भ किया। जिसके प्रभाव से १६४३ में प्रथमा का परीक्षक १६४४ से मध्यमा का परीक्षक हुआ।

१६४७ में साहित्याचार्य १६४८ में हिन्दी साहित्य रत्न तथा वेद शास्त्री आदि किया इसके अलावा और भी अघटित घटना जिससे परिचय नहीं उससे परिचय होना उत्तम से उत्तम सन्मान महापुरुषों से आदर हुआ। इस वर्ष गायत्री माता की पूर्ण कृपा हुई कि यह तुच्छ सेवक दुर्लभ चन्द्र संस्कृत कालेज झांसी का प्रिंसपल होगया। गायत्री मन्त्र के जापक इसका दुरुपयोग करें या सदुपयोग दोनों में इसका पूर्ण प्रभाव है। किन्तु चिन्तामणि को पाकर भी जिसने दुरुपयोग चिन्ता में अपना अमूल्य रत्न खो दिया। उसने सब कुछ खो दिया।

---

## गायत्री सिद्ध श्री काठिया बाबा।

वृन्दावन में कुछ ही समय पर्व एक परमसि[द्ध] महात्मा हुए हैं जिनका पूरा नाम तो महात्[मा] रामदास था। पर काठ की कोपीन लगाने [के] कारण उन्हें काठिया बाबा कहा जाता है। उन[्होंने] अपनी साधना का वर्णन इस प्रकार किया है-

"विद्याध्ययन करने के अनन्तर मैं पितृ[गृह] में लौट आया। मुझे सब से पहले गायत्री मन[्त्र] को सिद्ध करने की इच्छा हुई। हमारे ग्राम [के] अन्त भाग में एक स्थान पर एक विशाल वट वृ[क्ष] था, यह वृक्ष हमारे पिता के बगीचे के समी[प] था। मैंने गायत्री मन्त्र का शाप, शापोद्धार औ[र] कवच आदि यथा विधि सीखकर उस वट वृ[क्ष] के नीचे बैठकर और विधि विधान के सा[थ] गायत्री मंत्र का जप करना आरंभ कर दिया सवा लक्ष जप करने से यह मन्त्र सिद्ध होत[ा] होता है यह जानकर मैंने इसी मात्रा में ज[प] करना निश्चित किया और एकान्त मन से ज[प] करना आरंभ कर दिया। जब कि एक लक्ष ज[प] पूरा हो गया और पचीस हजार जप करना शे[ष] रहा तभी अकस्मात् आकाशवाणी हुई। उ[स] वाणी ने मुझे इस तरह आदेश दिया—बच्चे तुम शेष का पचीस हजार जप ज्वालामुखी प[र] जाकर पूर्ण करो। इस तरह करने पर तुम[्हें] सिद्धि मिलेगी।

इस आकाशवाणी को सुनने के पश्चात् मैं खूब उत्साहित हुआ और शीघ्र ही ज्वालामुख[ी] की तरफ चल दिया। मेरो भाई का एक बेट[ा] जो समवयस्क था, मेरा बड़ा सहचर था, व[ह] मेरे साथ हो लिया। ज्वालामुखी और हमा[रे] पिता के घर में ३०-४० कोस की दूरी का अन्त[र] है रास्ते में ही हमें एक तेजपुंज महात्मा मिले उन्हें देखकर मैं उनकी ओर आकर्षित हुआ और मैंने उनसे वैराग्य की दीक्षा ले ली। मेर[ा] साथी जो मेरा भ्रातृ बेटा था उसने वैरागी होने

से मुझे रोका परन्तु मैंने उसकी तरफ ध्यान नहीं दिया तब वह घर लौट गया और पिता को लिवा लाया। मेरे सन्यासी होजाने का उन्हें दुःख हुआ और वे गृहस्थ में लौट आने के लिए कहने लगे। डर और भय भी दिखाया जब वे सफल न हुए तो मेरे गुरुजी को कहकर मुझे अपने गांव ले आये। वहां मैंने अपने उसी वट वृक्ष के नीचे आसन लगाया जहां कि पहले गायत्री की साधना की थी। उसी रात हठात् आकाशमण्डल का भेदन करती हुई गायत्री देवी आविर्भूत हुई और बोलीं—"वत्स, मैं तुम्हें सिद्ध होगई। अब तुम्हें और अधिक जप करने की आवश्यकता नहीं। मैं प्रसन्न हूं, तुम वर मांगो।" मैंने यथा-विधि अभिवादन पूर्वक कहा—माता, मैं इस समय साधु होगया हूं, मैंने संसार छोड़ दिया है, अब कोई वासना नहीं है। इस समय किसी भी वर को मांगने की आवश्यकता नहीं है। तुम मेरे ऊपर प्रसन्न रहो, यही मेरा वर है। देवी एवमस्तु कहकर अन्तर्ध्यान होगई।

गायत्री की सिद्धि प्राप्त कर लेने के अनन्तर ऐसा कुछ भी शेष नहीं था जो काठिया बाबा को प्राप्त न हो। उनको दूर दृष्टि प्राप्त थी, वे कहीं की कोई भी बात जान लेते थे और यदि उनके शिष्यों पर संकट आता तो वे उसे दूर भी कर देते। वाक् सिद्धि तो बड़ी विलक्षण थी। प्रायः जो महापुरुष होते हैं वे अपने आपको छिपाये रखते हैं। बाबाजी में आत्मगोपन की अलौकिक शक्ति थी। द्रव्य का अभाव तो कभी देखा नहीं गया यहाँ तक कि उनके परिचारकों को आश्चर्य होता था। बाबाजी काठ की लँगोटी लगाते थे, उनके परिचारक समझते कि बाबाजी ने बहुत सी अशर्फी जमा करली हैं और वे वहीं रखते हैं और इसी लिए वे काठ की लंगोटी लगाये हैं। उनके परिचारकों ने उन्हें तीन बार विष-संखिया-और सो भी एक साथ दो दो तोला तक, लेकिन फिर भी उसका उन पर विशेष असर नहीं हुआ।

इन्द्रिय जय की शक्ति तो उनकी गजब की थी, उन्हें कई बार-कई स्त्रियों ने गिराने की कोशिश की परन्तु किसी को सफलता नहीं मिली।

उनका आत्म तेज इतना बढ़ गया था कि कोई भी उनके सामने नहीं ठहर पाता था, जहां वे जाते बड़े से बड़े तक सब उन्हें आत्म समर्पण कर देते।

अकेली गायत्री की साधना ने ही उन्हें महान सिद्ध बना दिया था। वे करने और न करने प्रत्येक कार्य को करने की शक्ति रखते थे और इसे उन्होंने कई बार अपने भक्तों के कल्याण के लिए प्रकट भी किया। लेकिन वे विज्ञापन और प्रसिद्धि से हमेशा ही दूर रहे। अपनी सिद्धता का कभी उन्होंने प्रदर्शन नहीं किया।

## प्रतिष्ठा और सम्पन्नता चौगुनी।

( पं० तुलसीराम शर्मा, वृन्दावन )

—+—

"लगभग १० वर्ष हुए होंगे। श्री उड़िया बाबा की प्रेरणा से हाथरस निवासी लाला गणेशीलाल जी ने गंगा किनारे कर्णवास में चौबीस लक्ष गायत्री का अनुष्ठान कराया था। उस समय से गणेशीलालजी की आर्थिक दशा दिन दिन ऊँची उठती गई और अब उनकी प्रतिष्ठा तथा सम्पन्नता उस समय से चौगुनी है। मैं उस अनुष्ठान में मौजूद था।"

## आर्थिक कष्ट की निवृत्ति

( पं० हरिनारायण शर्मा काव्यतीर्थ, प्रतापगढ़ )

मेरे एक निकट संबंधी ने एक महात्मा से काशी में धन प्राप्ति का उपाय पूछा। महात्माजी ने उपदेश किया कि ४ बजे प्रातःकाल उठकर शौचादि से निवृत्त होकर स्नान संध्या के बाद खड़े होकर हजार गायत्री जप नित्य किया करो। उसने ऐसा ही किया, फलस्वरूप उसका आर्थिक कष्ट दूर होगया।

# अधूरी साधना में भी दिव्य अनुभव ।

( पं० रूपलाल शर्मा, विद्यारत्न, कानपुर )

एक समय था जब मेरे मनमें गायत्री सिद्धि की बड़ी भारी अभिलाषा रहती थी। मैं पंडितों से पूछता तो कोई कहता कलियुग में गायत्री की सिद्धि होना बड़ा मुश्किल है, कोई कहता गायत्री को शाप लगा हुआ है इससे वह निष्फल होती है। कोई कहता सिद्धि करना हँसी खेल नहीं है, उलटा परिणाम हुआ तो लेने के देने पड़ जायेंगे। इस प्रकार के निराशा उत्पन्न करने वाले आदेश सुनकर भी मेरा उत्साह ठंडा नहीं हुआ। मैं गायत्री विज्ञान के अनुभवी गुरु की खोज में लगा ही रहा।

एक बार की अचानक भेंट में एक दक्षिणात्म सज्जन सोमनाथजी ने मुझे गवालियर में गायत्री विद्या के अनुभवी गुरु का पता बताया। मैं उनके पास गवालियर पहुंचा। उन्होंने कृपा पूर्वक अनुष्ठान की सारीविधि मुझे सविस्तार समझादी और काशी जाकर साधना करनेका आदेश किया।

नियत विधि—विधान के साथ मैंने काशी के मणिकर्णिका घाट पर अनुष्ठान आरंभ कर दिया। ग्यारहवें दिन से ही मुझे दिव्य से अनुभव होने लगे। स्वप्न में मुझे एक दिव्य मूर्ति देवी के दर्शन होते वह मुझसे कुछ कहती, उसके होट हिलते, पर मेरी समझ में कुछ न आता। यह स्वप्न बार बार दिखाई दिया। देवी की वाणी अधिक स्पष्ट होती जाती थी, ऐसा लगता था कि बहुत जल्द मैं उस वाणी को समझ सकूँगा।

पच्चीसवें दिन मैं घाट पर बैठा जप कर रहा था कि अचानक सफेद गैस की तरह एक भारी प्रकाश चमका, उससे मैं घबराकर हकाबका सा रह गया। मेरी आंखें मुँद गईं। अधिक न देख सका। उसी रात्रि को मैंने स्वप्न देखा कि एक शुभ्र वस्त्र धारी तेजवान् ब्राह्मण मुझसे कह र[ह]े है कि "तुम अपने घर चलेजाओ—वहां अ[ब] काम है।" मेरी नींद खुलगई और स्वप्न के सं[बंध] में सोचने लगा।

दूसरे दिन सबेरे ही मुझे तार मिला तुम्हारे पिता सख्त बीमार हैं घर चले आ[ओ] मैं अनुष्ठान अधूरा छोड़कर घर चला गया। नई परिस्थितियां आईं, नई जिम्मेदारियों में फं[स] अनुष्ठान अधूरा का अधूरा रहा। सोचता हूं उसे फिर आरंभ करूँ। थोड़े ही दिन की सा[धना] में मुझे जो दिव्य अनुभव आये उनके आधार मेरा विश्वास है कि पूरी साधना करने वालों अवश्य ही आशा जनक लाभ होगा।

---

## 'अखंडज्योति' के नये ग्राहकों को सू[चना]

साधारणतः प्रत्येक मासिक पत्रिका के ग्र[ाहक] उस मास से बनाये जाते हैं जिस मास से उसका वर्ष आरंभ होता है। "कल्याण" [आदि] पत्रों का यही नियम है। अखंड ज्योति का [वर्ष] जनवरी से आरम्भ होता है इसलिए जो ग्र[ाहक] नये ग्राहक बनते हैं उन्हें जनवरी से लेकर [उस] मास तक के अंक भेजदिये जाते हैं और दिस[म्बर] तक शेष अंक भी बराबर पहुंचते रहते हैं।

'अखंडज्योति' खबरें छापने वाला अ[खबार] नहीं है जो दूसरे ही दिन रद्दी होजाय [इसके] अंक एक प्रकार की पुस्तकें हैं जो कभी पु[रानी] नहीं होते। पर जिन्हें विशेष आग्रह हो वे लिखदें कि हम चालू मास से ग्राहक [बनना] चाहते हैं। उनके लिए वैसी व्यवस्था कर देने भी हम किसी प्रकार प्रयत्न करेंगे ही पर सज्जनों की मांग और भी विचित्र होती है वे वर्षके आरंभसे ग्राहक बनना चाहते हैं न चालू [मास] से। वरन मई या अप्रेल से ग्राहक बनने का [आग्रह] करते हैं। ऐसी मांगों को पूरा करने में हम [सर्वथा] असमर्थ हैं।

# क्षमा प्रार्थना।

( लेखक—पं० श्रीरमाशंकरजी मिश्र 'श्रीपति' )

---

( १ )

न मंत्रोंको जाना नहिं यतन आती स्तुति नहीं,
न जाना है माता [illegible] स्तुति ही,
न मुद्राएँ आतीं जननि ? नहिं आता विलपना,
हमें आता तेरा अनुसरण ही क्लेशहर जो।

( २ )

न आती पूजाकी विधि न धन आलस्ययुत मैं,
रहा कर्तव्योंसे विमुख चरणोंमें रति नहीं,
क्षमा दो हे माता? अयि सफल उद्धारिणि शिवे
कुपुत्रोंको देखा कबहुंक कुमाता नहिं सुनी।

( ३ )

धरित्रीमें माता सरल शिशु तेरे बहुत हैं,
उन्हींमें सो मैं भी सरल शिशु तेरा जननि हूं,
अतः हे कल्याणी समुचित नहीं मोहि तजना,
कुपुत्रोंको देखा कबहुंक कुमाता नहिं सुनी।

( ४ )

जगन्माता अंबे तव चरणसेवा नहिं रची,
तुम्हारी पूजामें नहिं प्रचुर द्रव्यादिक दिया,
अहो! तो भी माता तुम अमित स्नेहार्द्र रहतीं,
कुपुत्रोंको देखा कबहुंक कुमाता नहिं सुनी।

( ५ )

सुरोंकी सेवाएँ विविध विधिकी, हैं सब तजीं,
पचासीसे भी हे जननि वय बीती अधिक है,
नहीं होवी तेरी मुझपर कृपा तो अब भला,
निरालंबी लंबोदर-जननि जाएँ हम कहां ?

( ६ )

मनोहारी वाणी अधम जन चांडाल कहते,
दरिद्री होते हैं अभय बहु द्रव्यादिक भरे,
अपर्णे ? कर्णोंमें यह फल जनोंके प्रविशना,
अहो! तो भी आती जपविधि किसे है जननि हे!

( ७ )

चिताभस्मालेपी गरल अशनी दिक्पट धरे,
जटाधारी कंठे भुजगपति माला पशुपति,
कपाली पाते हैं इह जग जगन्नाथपदवी,
शिवे! तेरी पाणिग्रहण परिपाटी फल यही।

( ८ )

न है मोक्षाकांक्षा नहिं विभववाञ्छा हृदयमें,
न विज्ञानापेक्षा शशिमुखि सुखेच्छा अब नहीं,
यही यांचा मेरी निज तनयको रक्षित करो,
मृडानी रुद्राणी शिव शिव भवानी जपति जो।

( ९ )

नाना प्रकार उपचार किए नहीं हैं,
रूखा न चिंतन किया वचसा कभी भी,
श्यामे! अनाथ मुझको लख जो कृपा हो,
तो है यही उचित अंब! तुम्हें सदा ही।

( १० )

आपत्तिसे व्यथित हो तुमको भजूँ मैं,
करो कृपा हे करुणार्णवे! शिवे!!
मेरे शठत्वपर आप न ध्यान देना,
क्षुधा तृषार्ता जननी पुकारते।

( ११ )

जगदंब विचित्र यह क्या, परिपूर्ण करुणा यदि करो,
अपराध करे तनय तो, जननी नहिं अनादर करे।

---

# ॥ श्रीगायत्रीसहस्रनामस्तोत्रम् ॥

श्रीगणेशाय नमः ।

ध्यानम्
रक्तश्वेतहिरण्यनीलधवलैर्युक्तां त्रिनेत्रोज्ज्वलां
रक्तारक्तनवस्रजं मणिगणैर्युक्तां कुमारीमिमाम् ।
गायत्री कमलासनां करतलव्यानद्धकुण्डाम्बुजां
पद्माक्षीं च वरस्रजञ्च दधतीं हंसाधिरूढां भजे ॥

ॐ तत्काररूपा तत्वज्ञा तत्पदार्थस्वरूपिणि ।
तपस्स्व्याध्यायनिरता तपस्विजननन्नुता ॥ १॥

तत्कीर्तिगुणसम्पन्ना तथ्यवाक्च तपोनिधिः ।
तत्वोपदेशसम्बन्धा तपोलोकनिवासिनी ॥ २॥

तरुणादित्यसङ्काशा तप्तकाञ्चनभूषणा ।
तमोपहारिणि तन्त्री तारिणिताररूपिणि ॥ ३॥

तलादिभुवनान्तस्था तर्कशास्त्रविधायिनी ।
तन्त्रसारा तन्त्रमाता तन्त्रमार्गप्रदर्शिनी ॥ ४॥

तत्वा तन्त्रविधानज्ञा तन्त्रस्था तन्त्रसाक्षिणि ।
तदेकध्याननिरता तत्वज्ञानप्रबोधिनी ॥ ५॥

तन्नाममन्त्रसुप्रीता तपस्विजनसेविता ।
साकाररूपा सावित्री सर्वरूपा सनातनी ॥ ६॥

संसारदुःखशमनी सर्वयागफलप्रदा ।
सकला सत्यसङ्कल्पा सत्या सत्यप्रदायिनी ॥ ७॥

सन्तोषजननी सारा सत्यलोकनिवासिनी ।
समुद्रतनयाराध्या सामगानप्रिया सती ॥ ८॥

समानी सामदेवी च समस्तसुरसेविता ।
सर्वसम्पत्तिजननी सद्गुणा सकलेष्टदा ॥ ९॥

सनकादिमुनिध्येया समानाधिकवर्जिता ।
साध्या सिद्धा सुधावासा सिद्धिस्साध्यप्रदायिनी ॥ १०॥

सद्युगाराध्यनिलया समुत्तीर्णा सदाशिवा ।
सर्ववेदान्तनिलया सर्वशास्त्रार्थगोचरा ॥ ११॥

सहस्रदलपद्मस्था सर्वज्ञा सर्वतोमुखी ।

समया समयाचारा सदसद्ग्रन्थिभेदिनी ॥ १२॥

सप्तकोटिमहामन्त्रमाता सर्वप्रदायिनी ।
सगुणा सम्भ्रमा साक्षी सर्वचैतन्यरूपिणी ॥ १३॥

सत्कीर्तिस्सात्विका साध्वी सच्चिदानन्दरूपिणी ।
सङ्कल्परूपिणी सन्ध्या सालग्रामनिवासिनी ॥ १४॥

सर्वोपाधिविनिर्मुक्ता सत्यज्ञानप्रबोधिनी ।
विकाररूपा विप्रश्रीर्विप्राराधनतत्परा ॥ १५॥

विप्रप्रीर्विप्रकल्याणी विप्रवाक्यस्वरूपिणी ।
विप्रमन्दिरमध्यस्था विप्रवादविनोदिनी ॥ १६॥

विप्रोपाधिविनिर्भेत्री विप्रहत्याविमोचनी ।
विप्रत्राता विप्रगोत्रा विप्रगोत्रविवर्धिनी ॥ १७॥

विप्रभोजनसन्तुष्टा विष्णुरूपा विनोदिनी ।
विष्णुमाया विष्णुवन्द्या विष्णुगर्भा विचित्रिणी ॥ १८॥

वैष्णवी विष्णुभगिनी विष्णुमायाविलासिनी ।
विकाररहिता विश्वविज्ञानघनरूपिणी ॥ १९॥

विबुधा विष्णुसङ्कल्पा विश्वामित्रप्रसादिनी ।
विष्णुचैतन्यनिलया विष्णुस्वा विश्वसाक्षिणी ॥ २०॥

विवेकिनी वियद्रूपा विजया विश्वमोहिनी ।
विद्याधरी विधानज्ञा वेदतत्वार्थरूपिणी ॥ २१॥

विरूपाक्षी विराड्रूपा विक्रमा विश्वमङ्गला ।
विश्वम्भरासमाराध्या विश्वभ्रमणकारिणी ॥ २२॥

विनायकी विनोदस्था वीरगोष्ठीविवर्धिनी ।
विवाहरहिता विन्ध्या विन्ध्याचलनिवासिनी ॥ २३॥

विद्याविद्याकरी विद्या विद्याविद्याप्रबोधिनी ।
विमला विभवा वेद्या विश्वस्था विविधोज्ज्वला ॥ २४॥

वीरमध्या वरारोहा वितन्त्रा विश्वनायिका ।
वीरहत्याप्रशमनी विनम्रजनपालिनी ॥ २५॥

वीरधीर्विविधाकारा विरोधिजननाशिनी ।
तुकाररूपा तुर्यश्रीस्तुलसीवनवासिनी ॥ २६॥

तुरङ्गी तुरगारूढा तुलादानफलप्रदा ।

तुलामाघस्नानतुष्टा तुष्टिपुष्टिप्रदायिनी ॥ २७॥

तुरङ्गमप्रसन्तुष्टा तुलिता तुल्यमध्यगा ।
तुङ्गोत्तुङ्गा तुङ्गकुचा तुहिनाचलसंस्थिता ॥ २८॥

तुम्बुरादिस्तुतिप्रीता तुषारशिखरीश्वरी ।
तुष्टा च तुष्टिजननी तुष्टलोकनिवासिनी ॥ २९॥

तुलाधारा तुलामध्या तुलस्था तुर्यरूपिणी ।
तुरीयगुणगम्भीरा तुर्यनादस्वरूपिणी ॥ ३०॥

तुर्यविद्यालास्यतुष्टा तूर्यशास्त्रार्थवादिनी ।
तुरीयशास्त्रतत्वज्ञा तूर्यनादविनोदिनी ॥ ३१॥

तूर्यनादान्तनिलया तूर्यानन्दस्वरूपिणी ।
तुरीयभक्तिजननी तुर्यमार्गप्रदर्शिनी ॥ ३२॥

वकाररूपा वागीशी वरेण्या वरसंविधा ।
वरा वरिष्ठा वैदेही वेदशास्त्रप्रदर्शिनी ॥ ३३॥

विकल्पशमनी वाणी वाञ्छितार्थफलप्रदा ।
वयस्था च वयोमध्या वयोवस्थाविवर्जिता ॥ ३४॥

वन्दिनी वादिनी वर्या वाङ्मयी वीरवन्दिता ।
वानप्रस्थाश्रमस्था च वनदुर्गा वनालया ॥ ३५॥

वनजाक्षी वनचरी वनिता विश्वमोहिनी ।
वसिष्ठावामदेवादिवन्द्या वन्द्यस्वरूपिणी ॥ ३६॥

वैद्या वैद्यचिकित्सा च वषट्कारी वसुन्धरा ।
वसुमाता वसुत्राता वसुजन्मविमोचनी ॥ ३७॥

वसुप्रदा वासुदेवी वासुदेव मनोहरी ।
वासवार्चितपादश्रीर्वासवारिविनाशिनी ॥ ३८॥

वागीशी वाङ्मनस्थायी वशिनी वनवासभूः ।
वामदेवी वरारोहा वाद्यघोषणतत्परा ॥ ३९॥

वाचस्पतिसमाराध्या वेदमाता विनोदिनी ।
रेकाररूपा रेवा च रेवातीरनिवासिनी ॥ ४०॥

राजीवलोचना रामा रागिणिरतिवन्दिता ।
रमणीरामजप्ता च राज्यपा राजताद्रिगा ॥ ४१॥

राकिणी रेवती रक्षा रुद्रजन्मा रजस्वला ।

रेणुकारमणी रम्या रतिवृद्धा रता रतिः ॥ ४२॥

रावणानन्दसन्धायी राजश्री राजशेखरी ।
रणमद्या रथारूढा रविकोटिसमप्रभा ॥ ४३॥

रविमण्डलमध्यस्था रजनी रविलोचना ।
रथाङ्गपाणि रक्षोघ्नी रागिणी रावणार्चिता ॥ ४४॥

रम्भादिकन्यकाराध्या राज्यदा राज्यवर्धिनी ।
रजताद्रीशसक्थिस्था रम्या राजीवलोचना ॥ ४५॥

रम्यवाणी रमाराध्या राज्यधात्री रतोत्सवा ।
रेवती च रतोत्साहा राजहृद्रोगहारिणी ॥ ४६॥

रङ्गप्रवृद्धमधुरा रङ्गमण्डपमध्यगा ।
रञ्जिता राजजननी रम्या राकेन्दुमध्यगा ॥ ४७॥

राविणी रागिणी रञ्ज्या राजराजेश्वरार्चिता ।
राजन्वती राजनीती रजताचलवासिनी ॥ ४८॥

राघवार्चितपादश्री राघवा राघवप्रिया ।
रत्ननूपुरमध्याढ्या रत्नद्वीपनिवासिनी ॥ ४९॥

रत्नप्राकारमध्यस्था रत्नमण्डपमध्यगा ।
रत्नाभिषेकसन्तुष्टा रत्नाङ्गी रत्नदायिनी ॥ ५०॥

णिकाररूपिणी नित्या नित्यतृप्ता निरञ्जना ।
निद्रात्ययविशेषज्ञा नीलजीमूतसन्निभा ॥ ५१॥

नीवारशूकवत्तन्वी नित्यकल्याणरूपिणी ।
नित्योत्सवा नित्यपूज्या नित्यानन्दस्वरूपिणी ॥ ५२॥

निर्विकल्पा निर्गुणस्था निश्चिन्ता निरुपद्रवा ।
निस्संशया निरीहा च निर्लोभा नीलमूर्धजा ॥ ५३॥

निखिलागममध्यस्था निखिलागमसंस्थिता ।
नित्योपाधिविनिर्मुक्ता नित्यकर्मफलप्रदा ॥ ५४॥

नीलग्रीवा निराहारा निरञ्जनवरप्रदा ।
नवनीतप्रिया नारी नरकार्णवतारिणी ॥ ५५॥

नारायणी निरीहा च निर्मला निर्गुणप्रिया ।
निश्चिन्ता निगमाचारनिखिलागम च वेदिनी ॥ ५६॥

निमेषानिमिषोत्पन्ना निमेषाण्डविधायिनी ।
निवातदीपमध्यस्था निर्विघ्ना नीचनाशिनी ॥ ५७॥

नीलवेणी नीलखण्डा निर्विषा निष्कशोभिता ।
नीलांशुकपरीधाना निन्दघ्नी च निरीश्वरी ॥ ५८॥

निश्वासोच्छ्वासमध्यस्था नित्ययानविलासिनी ।
यङ्काररूपा यन्त्रेशी यन्त्री यन्त्रयशस्विनी ॥ ५९॥

यन्त्राराधनसन्तुष्टा यजमानस्वरूपिणी ।
योगिपूज्या यकारस्था यूपस्तम्भनिवासिनी ॥ ६०॥

यमघ्नी यमकल्पा च यशःकामा यतीश्वरी ।
यमादीयोगनिरता यतिदुःखापहारिणी ॥ ६१॥

यज्ञा यज्वा यजुर्गेया यज्ञेश्वरपतिव्रता ।
यज्ञसूत्रप्रदा यष्ट्री यज्ञकर्मफलप्रदा ॥ ६२॥

यवाङ्कुरप्रिया यन्त्री यवदघ्नी यवार्चिता ।
यज्ञकर्त्री यज्ञभोक्त्री यज्ञाङ्गी यज्ञवाहिनी ॥ ६३॥

यज्ञसाक्षी यज्ञमुखी यजुषी यज्ञरक्षिणी ।
भकाररूपा भद्रेशी भद्रकल्याणदायिनी ॥ ६४॥

भक्तप्रिया भक्तसखा भक्ताभीष्टस्वरूपिणी ।
भगिनी भक्तसुलभा भक्तिदा भक्तवत्सला ॥ ६५॥

भक्तचैतन्यनिलया भक्तबन्धविमोचनी ।
भक्तस्वरूपिणी भाग्या भक्तारोग्यप्रदायिनी ॥ ६६॥

भक्तमाता भक्तगम्या भक्ताभीष्टप्रदायिनी ।
भास्करी भैरवी भोग्या भवानी भयनाशिनी ॥ ६७॥

भद्रात्मिका भद्रदायी भद्रकाली भयङ्करी ।
भगनिष्यन्दिनी भूम्नी भवबन्धविमोचनी ॥ ६८॥

भीमा भवसखा भङ्गीभङ्गुरा भीमदर्शिनी ।
भल्ली भल्लीधरा भीरुर्भेरुण्डा भीमपापहा ॥ ६९॥

भावज्ञा भोगदात्री च भवघ्नी भूतिभूषणा ।
भूतिदा भूमिदात्री च भूपतित्वप्रदायिनी ॥ ७०॥

भ्रामरी भ्रमरी भारी भवसागरतारिणी ।
भण्डासुरवधोत्साहा भाग्यदा भावमोदिनी ॥ ७१॥

गोकाररूपा गोमाता गुरुपत्नी गुरुप्रिया ।
गोरोचनप्रिया गौरी गोविन्दगुणवर्धिनी ॥ ७२॥

गोपालचेष्टासन्तुष्टा गोवर्धनविवर्धिनी ।
गोविन्दरूपिणी गोप्त्री गोकुलानांविवर्धिनी ॥ ७३॥

गीता गीतप्रिया गेया गोदा गोरूपधारिणी ।
गोपी गोहत्यशमनी गुणिनी गुणिविग्रहा ॥ ७४॥

गोविन्दजननी गोष्ठा गोप्रदा गोकुलोत्सवा ।
गोचरी गौतमी गङ्गा गोमुखी गुणवासिनी ॥ ७५॥

गोपाली गोमया गुम्भा गोष्ठी गोपुरवासिनी ।
गरुडा गमनश्रेष्ठा गारुडा गरुडध्वजा ॥ ७६॥

गम्भीरा गण्डकी गुण्डा गरुडध्वजवल्लभा ।
गगनस्था गयावासा गुणवृत्तिर्गुणोद्भवा ॥ ७७॥

देकाररूपा देवेशी दृग्रूपा देवतार्चिता ।
देवराजेश्वरार्धाङ्गी दीनदैन्यविमोचनी ॥ ७८॥

देकालपरिज्ञाना देशोपद्रवनाशिनी ।
देवमाता देवमोहा देवदानवमोहिनी ॥ ७९॥

देवेन्द्रार्चितपादश्री देवदेवप्रसादिनी ।
देशान्तरी देशरूपा देवालयनिवासिनी ॥ ८०॥

देशभ्रमणसन्तुष्टा देशस्वास्थ्यप्रदायिनी ।
देवयाना देवता च देवसैन्यप्रपालिनी ॥ ८१॥

वकाररूपा वाग्देवी वेदमानसगोचरा ।
वैकुण्ठदेशिका वेद्या वायुरूपा वरप्रदा ॥ ८२॥

वक्रतुण्डार्चितपदा वक्रतुण्डप्रसादिनी ।
वैचित्र्यरूपा वसुधा वसुस्थाना वसुप्रिया ॥ ८३॥

वषट्कारस्वरूपा च वरारोहा वरासना ।
वैदेही जननी वेद्या वैदेहीशोकनाशिनी ॥ ८४॥

वेदमाता वेदकन्या वेदरूपा विनोदिनी ।
वेदान्तवादिनी चैव वेदान्तनिलयप्रिया ॥ ८५॥

वेदश्रवा वेदघोषा वेदगीता विनोदिनी ।
वेदशास्त्रार्थतत्वज्ञा वेदमार्ग प्रदर्शिनी ॥ ८६॥

वैदिकीकर्मफलदा वेदसागरवाडवा ।
वेदवन्द्या वेदगुह्या वेदाश्वरथवाहिनी ॥ ८७॥

वेदचक्रा वेदवन्द्या वेदाङ्गी वेदवित्कविः ।
सकाररूपा सामन्ता सामगान विचक्षणा ॥ ८८॥

साम्राज्ञी नामरूपा च सदानन्दप्रदायिनी ।
सर्वदृक्सन्निविष्टा च सर्वसम्प्रेषिणीसहा ॥ ८९॥

सव्यापसव्यदा सव्यसध्रीची च सहायिनी ।
सकला सागरा सारा सार्वभौमस्वरूपिणी ॥ ९०॥

सन्तोषजननी सेव्या सर्वेशी सर्वरञ्जनी ।
सरस्वती समाराध्या सामदा सिन्धुसेविता ॥ ९१॥

सम्मोहिनी सदामोहा सर्वमाङ्गल्यदायिनी ।
समस्तभुवनेशानी सर्वकामफलप्रदा ॥ ९२॥

सर्वसिद्धिप्रदा साध्वी सर्वज्ञानप्रदायिनी ।
सर्वदारिद्र्यशमनी सर्वदुःखविमोचनी ॥ ९३॥

सर्वरोगप्रशमनी सर्वपापविमोचनी ।
समदृष्टिस्समगुणा सर्वगोप्त्री सहायिनी ॥ ९४॥

सामर्थ्यवाहिनि साङ्ख्या सान्द्रानन्दपयोधरा ।
सङ्कीर्णमन्दिरस्थाना साकेतकुलपालिनी ॥ ९५॥

संहारिणी सुधारूपा साकेतपुरवासिनी ।
सम्बोधिनी समस्तेशी सत्यज्ञानस्वरूपिणी ॥ ९६॥

सम्पत्करी समानाङ्गी सर्वभावसुसंस्थिता ।
सन्ध्यावन्दनसुप्रीता सन्मार्गकुलपालिनी ॥ ९७॥

सञ्जीविनी सर्वमेधा सभ्या साधुसुपूजिता ।
समिद्धा सामिधेनी च सामान्या सामवेदिनी ॥ ९८॥

समुत्तीर्णा सदाचारा संहारा सर्वपावनी ।
सर्पिणी सर्पमाता च समादानसुखप्रदा ॥ ९९॥

सर्वरोगप्रशमनी सर्वज्ञत्वफलप्रदा ।
सङ्क्रमा समदा सिन्धुः सर्गादिकरणक्षमा ॥ १००॥

सङ्कटा सङ्कटहरा सकुङ्कुमविलेपना ।
सुमुखा सुमुखप्रीता समानाधिकवर्जिता ॥ १०१॥

संस्तुता स्तुतिसुप्रीता सत्यवादी सदास्पदा ।
धीकाररूपा धीमाता धीरा धीरप्रसादिनी ॥ १०२॥

धीरोत्तमा धीरधीरा धीरस्था धीरशेखरा ।
धृतिरूपा धनाढ्या च धनपा धनदायिनी ॥ १०३॥

धीरूपा धीरवन्द्या च धीप्रभा धीरमानसा ।
धीगेया धीपदस्था च धीशाना धीप्रसादिनी ॥ १०४॥

मकाररूपा मैत्रेया महामङ्गलदेवता ।
मनोवैकल्यशमनी मलयाचलवासिनी ॥ १०५॥

मलयध्वजराजश्रीर्मायामोहविभेदिनी ।
महादेवी महारूपा महाभैरवपूजिता ॥ १०६॥

मनुप्रीता मन्त्रमूर्तिर्मन्त्रवश्या महेश्वरी ।
मत्तमातङ्गगमना मधुरा मेरुमण्टपा ॥ १०७॥

महागुप्ता महाभूता महाभयविनाशिनी ।
महाशौर्या मन्त्रिणी च महावैरिविनाशिनी ॥ १०८॥

महालक्ष्मीर्महागौरी महिषासुरमर्दिनी ।
मही च मण्डलस्था च मधुरागमपूजिता ॥ १०९॥

मेधा मेधाकरी मेध्या माधवी मधुमर्धिनी ।
मन्त्रा मन्त्रमयी मान्या माया माधवमन्त्रिणी ॥ ११०॥

मायादूरा च मायावी मायाज्ञा मानदायिनी ।
मायासङ्कल्पजननी मायामायविनोदिनी ॥ १११॥

माया प्रपञ्चशमनी मायासंहाररूपिणी ।
मायामन्त्रप्रसादा च मायाजनविमोहिनी ॥ ११२॥

महापथा महाभोगा महविघ्नविनाशिनी ।
महानुभावा मन्त्राढ्या महमङ्गलदेवता ॥ ११३॥

हिकाररूपा हृद्या च हितकार्यप्रवर्धिनी ।
हेयोपाधिविनिर्मुक्ता हीनलोकविनाशिनी ॥ ११४॥

ह्रींकारी ह्रीमती हृद्या ह्रीं देवी ह्रीं स्वभाविनी ।
ह्रीं मन्दिरा हितकरा हृष्टा च ह्रीं कुलोद्भवा ॥ ११५॥

हितप्रज्ञा हितप्रीता हितकारुण्यवर्धिनी ।
हितासिनी हितक्रोधा हितकर्मफलप्रदा ॥ ११६॥

हिमा हैमवती हैम्नी हेमाचलनिवासिनी ।
हिमागजा हितकरी हितकर्मस्वभाविनी ॥ ११७॥

धीकाररूपा धिषणा धर्मरूपा धनेश्वरी ।
धनुर्धरा धराधारा धर्मकर्मफलप्रदा ॥ ११८॥

धर्माचारा धर्मसारा धर्ममध्यनिवासिनी ।
धनुर्विद्या धनुर्वेदा धन्या धूर्तविनाशिनी ॥ ११९॥

धनधान्याधेनुरूपा धनाढ्या धनदायिनी ।
धनेशी धर्मनिरता धर्मराजप्रसादिनी ॥ १२०॥

धर्मस्वरूपा धर्मेशी धर्माधर्मविचारिणी ।
धर्मसूक्ष्मा धर्मगेहा धर्मिष्ठा धर्मगोचरा ॥ १२१॥

योकाररूपा योगेशी योगस्था योगरूपिणी ।
योग्या योगीशवरदा योगमार्गनिवासिनी ॥ १२२॥

योगासनस्था योगेशी योगमायाविलासिनी ।
योगिनी योगरक्ता च योगाङ्गी योगविग्रहा ॥ १२३॥

योगवासा योगभाग्या योगमार्गप्रदर्शिनी ।
योकाररूपा योधाढ्यायोध्री योधसुतत्परा ॥ १२४॥

योगिनी योगिनीसेव्या योगज्ञानप्रबोधिनी ।
योगेश्वरप्राणानाथा योगीश्वरहृदिस्थिता ॥ १२५॥

योगा योगक्षेमकर्त्री योगक्षेमविधायिनी ।
योगराजेश्वराराध्या योगानन्दस्वरूपिणी ॥ १२६॥

नकाररूपा नादेशी नामपारायणप्रिया ।
नवसिद्धिसमाराध्या नारायणमनोहरी ॥ १२७॥

नारायणी नवाधारा नवब्रह्मार्चितांघ्रिका ।
नगेन्द्रतनयाराध्या नामरूपविवर्जिता ॥ १२८॥

नरसिंहार्चितपदा नवबन्धविमोचनी ।
नवग्रहार्चितपदा नवमीपूजनप्रिया ॥ १२९॥

नैमित्तिकार्थफलदा नन्दितारिविनाशिनी ।
नवपीठस्थिता नादा नवर्षिगणसेविता ॥ १३०॥

नवसूत्राविधानज्ञा नैमिशारण्यवासिनी ।
नवचन्दनदिग्धाङ्गी नवकुङ्कमधारिणी ॥ १३१॥

नववस्त्रपरीधाना नवरत्नविभूषणा ।
नव्यभस्मविदग्धाङ्गी नवचन्द्रकलाधरा ॥ १३२॥

प्रकाररूपा प्राणेशी प्राणसंरक्षणीपरा ।

प्राणसञ्जीविनी प्राच्या प्राणिप्राणप्रबोधिनी ॥ १३३॥

प्रज्ञा प्राज्ञा प्रभापुष्पा प्रतीची प्रभुदा प्रिया ।
प्राचीना प्राणिचित्तस्था प्रभा प्रज्ञानरूपिणी ॥ १३४॥

प्रभातकर्मसन्तुष्टा प्राणायामपरायणा ।
प्रायज्ञा प्रणवा प्राणा प्रवृत्तिः प्रकृतिः परा ॥ १३५॥

प्रबन्धा प्रथमा चैव प्रगा प्रारब्धनाशिनी ।
प्रबोधनिरता प्रेक्ष्या प्रबन्धा प्राणसाक्षिणी ॥ १३६॥

प्रयागतीर्थनिलया प्रत्यक्षपरमेश्वरी ।
प्रणवाद्यन्तनिलया प्रणवादिः प्रजेश्वरी ॥ १३७॥

चोकाररूपा चोरघ्नी चोरबाधाविनाशिनी ।
चैतन्यचेतनस्था च चतुरा च चमत्कृतिः ॥ १३८॥

चक्रवर्तिकुलाधारा चक्रिणी चक्रधारिणी ।
चित्तचेया चिदानन्दा चिद्रूपा चिद्विलासिनी ॥ १३९॥

चिन्ताचित्तप्रशमनी चिन्तितार्थफलप्रदा ।
चाम्पेयी चम्पकप्रीता चण्डी चण्डाट्टहासिनी ॥ १४०॥

चण्डेश्वरी चण्डमाता चण्डमुण्डविनाशिनी ।
चकोराक्षी चिरप्रीता चिकुरा चिकुरालका ॥ १४१॥

चैतन्यरूपिणी चैत्री चेतना चित्तसाक्षिणी ।
चित्रा चित्रविचित्राङ्गी चित्रगुप्तप्रसादिनी ॥ १४२॥

चलना चक्रसंस्था च चाम्पेयी चलचित्रिणी ।
चन्द्रमण्डलमध्यस्था चन्द्रकोटिसुशीतला ॥ १४३॥

चन्द्रानुजसमाराध्या चन्द्रा चण्डमहोदरी ।
चर्चितारिश्चन्द्रमाता चन्द्रकान्ता चलेश्वरी ॥ १४४॥

चराचरनिवासी च चक्रपाणिसहोदरी ।
दकाररूपा दत्तश्रीदारिद्र्यच्छेदकारिणी ॥ १४५॥

दत्तात्रेयस्य वरदा दर्या च दीनवत्सला ।
दक्षाराध्या दक्षकन्या दक्षयज्ञविनाशिनी ॥ १४६॥

दक्षा दाक्षायणी दीक्षा दृष्टा दक्षवरप्रदा ।
दक्षिणा दक्षिणाराध्या दक्षिणामूर्तिरूपिणी ॥ १४७॥

दयावती दमस्वान्ता दनुजारिर्दयानिधिः ।
दन्तशोभनिभा देवी दमना दाडिमस्तना ॥ १४८॥

दण्डा च दमयत्री च दण्डिनी दमनप्रिया ।
दण्डकारण्यनिलया दण्डकारिविनाशिनी ॥ १४९॥

दंष्ट्राकरालवदना दण्डशोभा दरोदरी ।
दरिद्रारिष्टशमनी दम्या दमनपूजिता ॥ १५०॥

दानवार्चित पादश्रीर्द्रविणा द्राविणी दया ।
दामोदरी दानवारिर्दामोदरसहोदरी ॥ १५१॥

दात्री दानप्रिया दाम्नी दानश्रीर्द्विजवन्दिता ।
दन्तिगा दण्डिनी दूर्वा दधिदुग्धस्वरूपिणी ॥ १५२॥

दाडिमीबीजसन्दोहा दन्तपङ्क्तिविराजिता ।
दर्पणा दर्पणस्वच्छा द्रुममण्डलवासिनी ॥ १५३॥

दशावतारजननी दशदिग्दैवपूजिता ।
दमा दशदिशा दृश्या दशदासी दयानिधिः ॥ १५४॥

देशकालपरिज्ञाना देशकालविशोधिनी ।
दशम्यादिकलाराध्या दशकालविरोधिनी ।
दशम्यादिकलाराध्य दशग्रीवविरोधिनी ॥ १५५॥

दशापराधशमनी दशवृत्तिफलप्रदा ।
यात्काररूपिणी याज्ञी यादवी यादवार्चिता ॥ १५६॥

ययातिपूजनप्रीता याज्ञिकी याजकप्रिया ।
यजमाना यदुप्रीता यामपूजाफलप्रदा ॥ १५७॥

यशस्विनी यमाराध्या यमकन्या यतीश्वरी ।
यमादियोगसन्तुष्टा योगीन्द्रहृदया यमा ॥ १५८॥

यमोपाधिविनिर्मुक्ता यशस्यविधिसन्नुता ।
यवीयसी युवप्रीता यात्रानन्दा यतीश्वरी ॥ १५९॥

योगप्रिया योगगम्या योगध्येया यथेच्छगा ।
योगप्रिया यज्ञसेनी योगरूपा यथेष्टदा ॥ १६०॥

॥ श्रीगायत्री दिव्यसहस्रनामस्तोत्रं सम्पूर्णम् ॥

Proofread by Ravin Bhalekar ravibhalekar@hotmail.com